पयहारी जी और उनके शिष्य-प्रशिष्यों के सम्बन्ध मे प्रचलित इन कथाओ से उनकी योग साधना मे असाधारण आस्था एव गति का पता चलता है। रामोपासना के अतर्गत यह योगप्रवृत्ति निरन्तर बढती गई। आगे चलकर उसने एक पृथक् साधनाप्रणाली का रूप धारण कर लिया और तपसी शाखा के नाम से अभिहित की जाने लगी। इसके प्रवर्तक थे पयहारी श्री कृष्णदास और साम्प्रदायिक सगठन कर्ता थे उनके उत्तराधिकारी गलता गद्दी के द्वितीय आचार्य कील्हदास। इस सम्बन्ध मे यह विचारणीय है कि स्वामी रामानद के नाम से प्रसिद्ध रामरक्षा, ग्यानलीला, ग्यानतिलक, योगचितामणि आदि रचनाएँ भी योगपरक ही हैं किंतु उनमें राजयोग की अपेक्षा हठयोग और सगुण की अपेक्षा निर्गुण साधना को प्रधानता दी गई है, उनके आराध्य ज्ञानियो के ही ध्येय हैं अपनी पराशक्ति सीता सहित परम धाम मे नित्य लीलारत, ध्यानमग्न भक्तो को लोकोत्तर आनन्द का रसास्वादन कराने वाले अवतारी राम नही। इसलिए स्वामी रामानद की प्राप्त रचनाओ से रामोपासना की इस शाखा विशेष का प्रकृत सैद्धातिक सम्बन्ध स्थापित होता नही दिखाई देता। बहुत सभव है उनकी कुछ हिंदी रचनाये साकेत विहारी राम विषयक भी रही हों, जो क्रूर काल के प्रवाह के साथ अनन्त मे विलीन हो गयी हो।

यह आज भी रामभक्तिक्षेत्र की एक सशक्त साधनाधारा है। प्रयाग, हरिद्वार, नासिक आदि तीर्थों मे कुभ के अवसर पर कोपीन, मूंज की करधनी और विभूतिधारी रामोपासक नागाओ के जो अखाडे बडी सजधज के साथ एकत्र होते हैं वे प्रायः इसी शाखा से सम्बन्ध रखते हैं। इनको अनी और अखाडो मे सगठित करने का श्रेय महात्मा बालानन्द को है जिनकी गद्दी जयपुर म अब तक स्थापित है।[1] शैव नागाओं से इनकी विभिन्नता इस बात मे रहती है कि इनकी साधना भावयोग प्रधान होती है जब कि शैवो को हठयोग प्रधान। अब तक इस शाखा के उपजीव्य ग्रथो मे श्री कृष्णदास पयहारी तथा कील्हदास की कोई रचना प्रकाश मे नही आई है।

प्राचीन हस्तलेखो की खोज करते हुए मुझे कुछ दिनो पूर्व पयहारी जी का 'राज-योग' नामक ग्रथ प्राप्त हुआ था। यह एक छोटी सी रचना है जिसमें कुल २८ छद हैं—२७ रोला और एक दोहा। निम्नाकित पक्ति से ज्ञात होता है कि यह ग्रथ अग्रदास की शिक्षा के लिए लिखा गया था—[2]

---

१. रामभक्ति में रसिक सप्रदाय, पृ० ३८८.
२. राजयोग, छ० ९.

तब उहाँ अग्र। देखर मुधीर।
जनु भर्‌यो उदधि अति अगम नीर।।

इसके प्रतिलिपिकार, कील्हदास की परम्परा मे आविर्भूत, महात्मा कामद-राम के कोई अज्ञातनामा शिष्य हैं। ग्रथात मे दी गई पुष्पिका मे अपना परिचय देते हुए वे लिखते हैं—

"।।इति श्री स्वामी पयोहारि कृष्णदास कृत राजयोगम्। श्री राम।।"

"कृष्णदास कुल कील मत, सारुय घ्यान सिय राम।
श्री गुरु कामद राम निधि, राम बीज रट नाम।।"

इस छोटे से ग्रथ मे अभिव्यक्त विचारो से पयहारी जी की परपराप्रसिद्ध योग-साधना का स्वरूप स्पष्ट हो जाता है। वे नाथपथियो की हठयोगी पद्धति के प्रतिकूल पातजलि की अष्टागयोगप्रणाली के प्रचारक थे। 'राजयोग मे' उनका तात्पर्य इसी साधना पद्धति से है जिसका तत्त्ववाद सेश्वर सांख्य है। नाभादास ने कील्हदास के प्रसग मे इसका उल्लेख किया है—[1]

रामचरण चितवनि रहत निसिदिन लौ लागी,
सर्वभूत शिर नमित सूर भजनानँद भागी।।
सांख्य योग मत सुदृढ किए अनुभव हस्तामल।
ब्रह्मरध्र करि गौन भये हरितन करनी बल।।

कील्हदास की कोई कृति उपलब्ध न होने से हमे इस सम्बन्ध मे उनके अनु-यायियो और नाभादास द्वारा प्रस्तुत तथ्यो पर ही निर्भर रहना पडता है। किन्तु पयहारी जी के दूसरे प्रसिद्ध शिष्य अग्रदास की रचना 'ध्यान मजरी' से 'राजयोग' मे प्रतिपादित सिद्धातो का सीधा सम्बन्ध स्थापित किया जा सकता है। अग्रदास ने उक्त ग्रथ मे अपने 'ध्यानयोग' को गुरु (श्री कृष्णदास पयहारी) का प्रसाद बता कर प्रकारान्तर से इसकी पुष्टि की है[2]—

श्री गुरु सत अनुग्रहते अस गोपुर वासी।
रसिक जनन हित करन रहसि यह ताहि प्रकाशी।।
ध्यान मजरी नाम सुनत मन मोद बढावे।
श्री रघुबर को घ्यान मुदित मन अग्र सो गावै।।

अग्रदास रामभक्ति मे रसिक भावना के प्रवर्तक आचार्य माने जाते हैं। इस सम्प्रदाय मे सीताराम के युगल स्वरूप की उपासना विहित है[3]—

---

१. श्रीभक्तमाल (वृन्दावन), पृ० २७३
२. ध्यान मंजरी (अग्रदास), छ० ७६, ८०.
३. राजयोग, छ० १८, १६, २०, २१, २२

षोडश वर्ष किशोर राम नित सुन्दर राजैं।
राम रूप को निरखि विभाकर कोटिक लाजैं॥
अस राजत रघुवीर धीर आसन सुखकारी।
रूप सच्चिदानद वामदिसि जनक कुमारी॥

'राजयोग' मे भी 'परमधाम' मे नित्यलीला मग्न, शक्तिसयुक्त, आराध्य का यही स्वरूप ध्येय बताया गया है[1]—

आगे सुपताका उडति देखि। तहँ सेन छत्र छाया सुपेखि॥
आसन सफेद तहँ अरुन भूमि। चहुँ दिसि प्रकाश नहिं बरन घूमि॥
को बरनि सकत प्रभु को सरूप। रवि कोटि चन्द छवि ते अनूप॥
नभ नील मेघ इमि श्याम गात। लखि पीत बसन विद्युत लजात॥
इमि बसत राम निज सहित वाम। सब संत कहत जेहि परम धाम॥

पयहारी जी ने इष्टदेव के इस ध्यान में तल्लीन जीव-मुक्त भक्तो को शास्त्रानुमोदित चार प्रकार की मुक्तियो—सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्य से श्रेष्ठतर पाँचवी 'ध्यानलीन' मुक्ति का अधिकारी बताया है[1]—

जे चारि मुक्ति वैकुठ मानि। ते भुक्ति मुक्ति फल लेहु जानि॥
तब पँचई मुक्ति पावो प्रवीन। जो रहत अहोनिसि ध्यान लीन॥

उनकी सम्मति मे योगसाधना रामभक्तिप्राप्ति का एक मात्र साधन है।—

तहँ गए मिटत है जन्म मरण। तेहि हेत जोग जत रामशरण॥

आमेर नरेश पृथ्वीसिंह के प्रसग मे नाभादास ने पयहारी जी को निर्गुण तथा सगुण दोनो तत्त्वो का पारगत आचार्य कहा है। राजयोग मे अग्रदास को उपदिष्ट निम्नाकित साधना प्रणाली इसका समर्थन करती है[3]—

प्राणहि अपान दृढ गाथि डोरि। कुडलनि आय सम युक्ति जोरि॥
तब चलत पवन जहँ ब्रह्मरध्र। तहँ छोडि जाहि सब त्रिगुण बध॥
उलटै सु इला पिंगला नारि। सुषुमना शुद्ध लीजे विचारि॥
पहुँचै सु जबै अनहद्द गेह। राखै सु एक हरि सो सनेह॥

इस स्थिति की प्राप्ति का एक मात्र उपाय रामनाम का अखड जप है[4]—

१. वही, छं० २४, २६
२. राजयोग, छं० ५, ६, ७, ८
३. वही, छं० २५
४. वही, छं० २८,

आठ पहर चौंसठि घरी ररकार धहराय ।
सकल मोह दावा मिटै तब नाना ठहराय ॥

स्वामी रामानन्द का भी मुख्य उपदेश रामनाम जप ही था[1] जिसे आगे चल कर गोस्वामी तुलसीदास ने निर्गुण एव सगुण ब्रह्म की ज्ञान प्राप्ति का सर्वश्रेष्ठ साधन और दोनो के बीच 'चतुर दुभाषी' घोषित किया । पयहारी जी भी रामोपासना की इस समन्वयात्मक प्रवृत्ति के पोषक थे । परवर्ती रामभक्त कवियो ने भी अपनी रचनाओ मे निर्गुण तत्व को महत्त्वपूर्ण स्थान दिया । यह उल्लेखनीय है कि हिन्दी के अन्य सगुणाश्रयी सम्प्रदायो मे प्राय. इसके विपरीत, निर्गुण भावना को सगुण के विरोधी रूप मे ही चित्रित किया गया है । कृष्ण काव्य की भ्रमरगीत परपरा मे इसके पर्याप्त उदाहरण विद्यमान हैं ।

कृष्णदास जी के शिष्यो ने रामभक्ति शाखा मे इसी उभय (निर्गुण-सगुण) प्रबोधक ध्यान योग का प्रचार किया ।[2] रामोपासना की प्रधान साप्रदायिक धारा आज भी इसी पथ पर प्रवहमान है । इस सम्बन्ध मे यह उल्लेख्य है कि योग समन्वित रामभक्ति की यह स्रोतस्विनी गोस्वामी तुलसीदास की लोक-सग्रही उपासनापद्धति से सर्वथा पृथक् एकातिक साधना का आदर्श लेकर चली है जिसमे बाह्य की अपेक्षा मानसी पूजा को प्रधानता दी जाती है । आराध्य और आराधक की तादात्म्यस्थापना के लिये इसके अन्तर्गत पचभाव सम्बन्धों की कल्पना की गई है। रामभक्तो का यह भावयोग ही रसिक साधना का मूलतत्त्व है, जिसका मर्म न समझने वाले छिछली प्रवृत्ति के साधक सम्प्रदाय को अपनी ऐहि-

---

१. मूरख तन धरि कहा कमायौ । राम भजन बिन जनम गँमायौ ।
राम भगति गति जाणी नाहीं । भंहू भूलौ धंधा माहीं ॥
रामानद की हिंदी रचनायें, पृ० ६

२. नाभादास ने श्रीकृष्णदास के प्रत्यक्ष शिष्यो की सख्या २४ बताई है, जिनकी नामावली इस प्रकार है—
कील्ह अगर केवल्ल चरन व्रत हठी नरायन ।
सूरज पुरुषा पृथू तिपुर हरिभक्ति परायन ॥
पद्मनाभ गोपाल टेक लीला गदाधारी ।
देवा हेम कल्यान गगा गगा सम नारी ॥
बिष्नुदास कन्हर रंगा चांदन सविरी गोविन्द पर ।
पैहारी परसाद तें सिष्य सबै भये पारकर ॥
श्री भक्तमाल (वृन्दावन), पृ० २७३.

कता परक वृतियो से कलकित और सतृणाम्यवहारी आलोचक उन्ही के सिर इस धारा का प्रतिनिधित्व मढ कर अनेक भ्रान्तियो को सृष्टि करते हैं।

गोस्वामी तुलसीदास ने गोरखपथी सिद्धातो के प्रचार से तत्कालीन समाज मे शास्त्रो और महापुरुषो के प्रति फैलती हुई अनास्था की ओर इगित किया था। श्री कृष्णदास पयहारी ने इसके बहुत पूर्व ही अध्यात्मक्षेत्र मे बढती हुई इस भीषण व्याधि का निदान ही नही उपचार भी आरभ कर दिया था। मध्यकालीन भारत मे नाथपंथियो का मुख्य कार्यक्षेत्र राजस्थान था। वहाँ के निवासी जनसाधारण और सामन्तो को अपनी अद्भुत योगशक्ति से चमत्कृत करके उन्होने ही सर्वप्रथम हठयोग का दृढतापूर्वक प्रत्याख्यान कर साधको को भावयोग की ओर उन्मुख किया था। उनके शिष्य-प्रशिष्या ने घोर तपश्चर्या के साथ ही देशव्यापी प्रचार द्वारा इस अनुष्ठान को पूरा किया। इस दृष्टि से वैष्णव भक्ति के विकास मे पयहारी जी की सेवाये चिरस्मरणीय रहेगी।

———

# मध्यकाल के अल्पख्यात रामभक्तों की कुछ नवप्राप्त रचनाएँ

रामोपासना की रसिक शाखा के सतो के जीवनवृत्त तथा रचनाओ के अनुशीलन की जो परम्परा 'राममक्ति में रसिक सम्प्रदाय' मे स्थापित की गई थी, उस दिशा मे इधर उत्तरी भारत के अनेक विश्वविद्यालयो के तत्वावधान मे तथा स्वतत्र रूप मे कई महत्त्वपूर्ण शोध कार्य हुए है। उनमे राममक्ति में शृङ्गारी उपासना की पृष्ठभूमि, उसका मनोवैज्ञानिक विवेचन, भारतीय धर्म-साधना की अन्य शाखाओं, विशेषत कृष्णभक्तो की माधुर्य भावना से उसकी तुलना आदि तत्वों का व्यापक रूप से निरूपण किया गया है किन्तु जहाँ तक साधना के सैद्धान्तिक एव तथ्यात्मक शोध का प्रश्न है, प्रगति अत्यन्त धीमी रही है। इसका मुख्य कारण क्षेत्रीय शोध की सुविधाओ की कमी और शोधार्थियो मे श्रमशीलता का उत्तरोत्तर ह्रास है। आदि एव मध्यकालीन साहित्य पर कोई कार्य उक्त दोनो कारणो के रहते हुए सार्थक हो ही नही सकता। यह बडे ही खेद की बात है कि प्रान्तीय तथा केन्द्रीय शासन शोध कार्य के प्रोत्साहन के निमित्त जो आर्थिक सहयोग प्रदान कर रहे हैं, हमारे शोधार्थी उनका भी समुचित उपयोग नही कर पाते। इसी का यह परिणाम है कि उत्तरप्रदेश, बिहार, राजस्थान तथा मध्य भारत के प्राचीन सग्रहालयो मे सुरक्षित कतिपय महत्त्वपूर्ण हस्तलेखों को अब तक प्रकाश मे आने का सुयोग प्राप्त न हो सका।

प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान जोधपुर मे सुरक्षित 'पदमुक्तावली' से उपलब्ध पूर्व-मध्यकालीन रामभक्त की रचनाओ का परिचय पिछले लेख में दिया जा चुका है। प्रस्तुत निबन्ध मे कतिपय अन्य स्रोतो तथा उक्त सग्रह मे उपलब्ध मध्यकाल के रसिक रामभक्तो की कुछ अप्रकाशित कृतियाँ उद्धृत की जायेंगी। इससे इनकी विचारधारा एवं भावसाधना का स्वरूप स्पष्ट हो सकेगा। इन भक्तो मे विशेष उल्लेखनीय हैं—झाऊदास, बालअली, सूरकिशोर और हर्याचार्य। इनमें से प्रथम को छोडकर शेष तीन भक्तो का विस्तृत वृत्त 'राममक्ति में रसिक सम्प्रदाय' मे दिया जा चुका है। अत यहाँ उनके जीवन की अद्यावधि अज्ञात एव विशिष्ट

बातें उनकी नवोपलब्ध रचनाओ के साथ दी जायेंगी । इनसे रसिक सम्प्रदाय के भक्तो की काव्यशैली मे एक विशिष्ट तत्त्व प्रकाश मे आता है और वह है चरितात्मक शैली मे रामकाव्य निर्माण मे इन भक्तो की अभिरुचि तथा गति । उदाहरण के लिए हर्याचार्य तथा सूरकिशोर की कृतियाँ ली जा सकती हैं । इनमें से प्रथम शृगारी साधक थे और द्वितीय वात्सल्यनिष्ठ भक्त । इनकी जो रचनाएँ अब तक उपलब्ध थी उनमे भावपूर्ण शैली मे आराध्य की रसमयी लीलाओ का वर्णन मिलता है । किन्तु नवप्राप्त रचनाओ मे उनकी लीला का इतिवृत्त बडी ही सयत और प्रवाहपूर्ण शैली मे प्रस्तुत किया गया है । हर्याचार्य का 'सीताराम-विवाह' वर्णन और और सूरकिशोर का 'रावण-अगद-सवाद' इसके प्रमाण हैं । इनसे यह विदित होता है कि कोमलकात पदावली के समान ही ओजपूर्ण छद रचना की भी इनमें अकूत क्षमता थी । साथ ही ये इस तथ्य के साक्षी हैं कि रसिक रामभक्त—चाहे वे माधुर्यासक्त हो या वात्सल्यनिष्ठ—अपनी कृतियो मे सामाजिक मर्यादा तथा व्यक्तिगत चारित्रिक आदर्शों की रक्षा का बराबर ध्यान रखते थे । इसी से पदमुक्तावली में सकलित इस सम्प्रदाय के सतो की सारी रचनाएँ उस घोर शृगारिकता से अछूती हैं, जिसके आधार पर इस शाखा के कवियो पर 'ईश्वरत्व की छीछालेदर' का आरोप लगाया जाता रहा है ।

हमारा विश्वास है कि इन कृतिया से रामभक्ति की रसिक शाखा की साधना एव साहित्य विषयक अनेक अज्ञात तत्त्व प्रकाश मे आयेंगे जिनसे अनुसधित्सुओ को इस क्षेत्र मे अग्रसर होने के लिए नयी प्रेरणा प्राप्त होगी ।

## झाँझू दास

ये श्री कृष्णदास पयहारी के प्रशिष्य तथा हेमानद जी के शिष्य थे । जयपुर और उसके आस-पास पयहारी जी द्वारा स्थापित रामभक्ति परपरा के प्रसारक रूप मे इनकी बडी प्रसिद्धि है । इनका आविर्भाव जयपुर राज्य के उमाडा नामक ग्राम मे एक खाडल ब्राह्मण परिवार मे हुआ था ।[1] पिता का नाम पडित चोखाराम था । बालकाल से ही इनकी प्रवृत्ति अध्यात्मोन्मुख थी । इसलिए इनके समय का अधिकाश पूजापाठ मे बीतता था । आरभ मे घर पर ही पिता ने अध्ययन की व्यवस्था की किन्तु उसमे इनका मन नही लगा । दैवयोग से किशोरावस्था मे ही इन्हे पयहारी जी के शिष्य स्वामी हेमानद का सान्निध्य प्राप्त हो गया और इन्होंने उनसे मत्रदीक्षा ले ली । इसके बाद गृहस्थी के जजाल से मुक्त होकर

१. कल्याण : वर्ष ३२ · अक ७ : पृ० १०८८ ।

ये जयपुर की पश्चिम दिशा मे स्थित जगली प्रदेश मे जाकर एक सरोवर के पास आश्रम बनाकर भजन करने लगे।

कुछ ही दिनो की साधना से इनके मन मे आराध्य के दर्शन की तीव्र अभिलाषा उत्पन्न हो गई। ये उसी समय अन्तः प्रेरणा से भगवान राम की लीलाभूमि अयोध्या की ओर चल पडे। वहाँ पहुँचकर कुछ दिनो तक सरयू तटस्थ रामघाट पर भजन करते रहे। कहा जाता है कि एक दिन जब ये इष्टदेव के दर्शन के लिए अत्यन्त व्याकुल थे, तो आराध्य ने सीता तथा लक्ष्मण सहित इन्हे दर्शन दिया। उनका चरण वदन करते हुए झाँझूदास ने दर्शन तथा नित्य सेवा का अवसर प्रदान करने की प्रार्थना की। भगवान बोले 'कलियुग मे मेरा साक्षात्कार प्राप्त करना अत्यत कठिन है। किन्तु तुम्हे नित्य सेवा के लिए हमारा विग्रह सरयू मे प्राप्त होगा। उसे ले जाकर अपने पुण्यस्थल पर स्थापित करना, उसकी पहचान यह है कि जहाँ विग्रह भार प्रतीत हो, वही उसे पधरा देना। उसके उपलक्ष्य मे विजयादशमी के दिन एक महोत्सव करना। उस समय तुम्हें मेरा दर्शन नीलकठ के रूप मे होगा। झाझूदास को उसी दिन सरयू में स्नान करते समय तीन विग्रह प्राप्त हुए। उन तीनो को लेकर उन्होंने राजस्थान के लिए प्रस्थान किया। अयोध्या जाते समय अपने आश्रम मे झाँझूदास ने बरगद की एक डाल यह कहकर रोपी थी कि अगर मेरे लौटने तक यह डाल हरीभरी हो गई तो इस स्थान पर एक गाँव बसाऊँगा। इष्टप्राप्ति के पश्चात् जब अयोध्या मे राजस्थान लौटते हुए वे उस स्थान पर पहुँचे तो उन्हे मूर्ति का भार बढा हुआ प्रतीत हुआ। वह डाल भी हरे-भरे वृक्ष के रूप मे परिणत हो गई थी। अत. उन्होंने वही मदिर बनाकर तीनों विग्रह पधरा दिये और दशहरा आने पर 'रावणवध लीला' का विशाल उत्सव आयोजित किया।[1] भगवान के कथनानुसार उस अवसर पर उन्हें नीलकठ के दर्शन हुए। यह उत्सव आज तक जयपुर से ३२ मील की दूरी

---

१. श्री रामानुजदास 'रूपसरस' ने 'गुरुपरंपरा' नामक अपनी रचना में इस घटना का विवरण देते हुए लिखा है—

पयहारी के शिष्य लखो सुचि हेमानन्दसु।
हेमानन्द के झंमूदास शिष्य जानु अद्वन्दसु॥
भक्तमाल में प्रगट नाम जिनको लख लीजै।
अब सुन जिनकी कथा मोद भरि हिये धरीजे॥
धाम बरस गये अवध में स्नान करत मूरति मिली।
श्री सीता रघुवर लखन की कज कोस बसु दल खिली॥१॥

पर स्थित हरसौली ग्राम मे बड़े धूमधाम के साथ दशहरा को मनाया जाता है, जहाँ हजारो की सख्या मे भक्तलोग नीलकठ के दर्शनार्थ इकट्ठे होते हैं। इनकी दिव्यधाम यात्रा साप्रदायिक मान्यता के अनुसार स० १५४२ में हुई। इन्ही की परपरा मे आगे चलकर रसाचार्य महात्मा सियासखी का आविर्भाव हुआ था।

---

श्री सरयू तट रामघाट जहँ दरसन दीन्हूँ।
श्री सीता रघुनाथ लखन जुत निज जन चीन्हूँ ॥
लखत पर्‌यो झुकि चरन लकुट इव तन सुधि भूल्यो।
मनभयो हर्ष अपार देह तन रव फूल्यो ॥
कर जोरे छबि निरखते नेह मयो चख धारि ढर।
विनय करत सिय राम सों गद्गद ह्वै रहे कठ स्वर ॥२॥
विनवत पद महाराज मोहि नित जान सगते।
किंकरता में करौं दिवस निसि अति उमग ते ॥
तव माया अति प्रबल बिनासै नाही कबहूँ।
सुमिरेहु चित्त रहौं नाम गुण धामोच्छव हूँ ॥
लखि किसोर वय भक्त कहे दया सिधु आसा दिये।
श्री रघुनाथ कृपायतन एवमस्तु बोलत भये॥ ३ ॥
सुनु शांभू! अति दुर्लभो मोर मिलन कलि माहि।
तेरी दृढ़ता बिबस किय यामे ससय नाहि ॥
नित सेवन हित प्राप्त होइहौं सरजू अतर।
ताहि खोजि एकांत माहि सुचि भूमि सुततर ॥
सुद्ध धरा किमि जानऊँ ? प्रभु बोले द्युति अटत।
जहाँ भार मो मे लखै तहाँ जानु अघ भ्रम कटत ॥ ४ ॥
तहँ लीला तुम रचो विजय दशमी दिन मेरो।
रावण वध दुख हानि खानि सुख भक्ति सु केरो ॥
दस अवतार उदार देखिवे जे जन आवहिं।
पद् ऋतु रहिहैं तहा नित्य रति माया पावहिं ॥
लीला मेरो इमि करहु मोर नाम ते जाय।
धाम रूप गुण हिय धरहु तहाँ न माया धाय ॥ ५ ॥
तिहि उत्सव के माँहि सदा मैं दरसन देहूँ।
कलिहित प्रगटूँ नाहि भेष इक ओट जो लेहूँ ॥

झाँझूदास के भक्ति सम्बन्धी कुछ फुटकर छंद मिलते हैं। एक पद नीचे दिया जाता है—

मंगल रूप लाडली लाल।
जननी जगावत कुँवर कोशल्या उठि पहिरो मुक्तामनि माल।
अँगुरी गह अगना पाँव टेको आरति अधिक उतारूँ चलि चाल॥
जाय सुरताया धेनु सकल के आज्ञा धो मेटहु तिहुँ काल।
झाँझूदास प्रभु रघुकुल मंडन अवधपुरी विहरत भूपाल॥

---

नील गांस को वरस ताहि दिन अति सुखदाई।
चित्र लिखावत फिरत तिनहि दुर्लभ कवि गाई॥
सो तनु धरि में आयहूँ उत्सव रति प्रति हेत।
रंचक भेद न दीजियो यह तव मम संकेत॥ ६॥
अस कहि अंतरध्यान भये सीता रघुनायक।
झांझू मूरति देव धारि छवि निधि निर्मायक॥
वचन प्रभू के मनन करत गये सरजू जल मे।
न्हात लखे त्रयमूर्ति कहो जिमि पंकज दल में॥
हाटक सिंहासन सुघट कंजपद कर गहि लयउ।
भई हृदय दृढ़ता अमित वाक्य सतगुनो सुख छयउ॥ ७॥
चले मूर्ति सिर धारि जथा आज्ञा पहिले भई।
पश्चिम दिसि त्रयकोस पर अचल होइ सो तहँ ठई॥
इच्छा लखि तहँ थान कियो सुचि ग्राम बसायो।
म्लेच्छ बौद्ध औ हीन नरन ते रहित सुहायो॥
स्थापित कर उत्सव कियो आयो प्रभु सोइ धारि तन।
विदित चरित कलिकाल में हरसोली लखिये नयन॥ ८॥
रैंवासा मद गालवासरम बिच हरसोली।
झाँझूदास को थान तहाँ महिमा सु अतोली॥
झाँझूदास के सिस्य भए द्वै गुन निधि जानूं।
रामदत्त जू बड़े सु लघु नरहरि दासानूं॥
गान माहिं नरहरि जये तानसेन आदिक गुनी।
अकबर सुघ्रता मानि भज वय किसोर इमि गति सुनी॥
—श्री सियाशरण जी (जयपुर) के सौजन्य से प्राप्त।

रूपसरस जी की उक्त रचना की अन्तिम पक्तियो से यह पता चलता है कि झांझूदास के शिष्य नरहरिदास उनके गुरु हेमानन्द जी की भाँति ही सगीत शास्त्र के प्रकाड पडित थे। उन्होंने अकबरी दरबार के तानसेन आदि प्रसिद्ध सगीतज्ञो को गानविद्या मे पराजित किया था और उनके प्रभाव से अकबर के हृदय में दैन्य का उद्रेक और युगलकिशोर श्रीसीता राम के चरणो मे आसक्ति का प्रादुर्भाव हुआ था। इनको स्थितिकाल को देखते हुए ऐतिहासिक दृष्टि से इस प्रकार की सभावना मे कोई कालदोष नही दिखाई देता। अकबर द्वारा प्रचारित 'रामसीय' भाँति की मुद्राओ में अकित सीता राम के चित्र से भी उक्त उल्लेख की सार्थकता प्रमाणित होती है।

## सिया सखी

महात्मा गोपालदास 'सियासखी' का राजस्थान के रसिक रामभक्तो मे विशिष्ट स्थान है। जयपुर से ३२ मील पश्चिम मे स्थित हरसोली नामक गाँव म इनका जन्म हुआ था। ये महात्मा झांझूदास की परम्परा मे ११वी पीढी मे आते हैं। इनके पिता महात्मा लक्ष्मणदास बुढाढरा गोत्र के खाडल ब्राह्मण थे। श्री रूप-सरस द्वारा रचित गुरु परम्परा के अनुसार इनका साकेतवास फाल्गुन कृष्ण ६, स० १८६७ मे हुआ—

मुनि योगीश्वर तथा वसु शशि सवत गनिए।
मास फाल्गुन कृष्ण पक्ष षष्ठी तिथि ठनिए॥
सीताराम समीप गये, नित सेवन हित स्वामि।

भक्ति तथा गान विद्या दोनो इन्हे अपने पिता महात्मा लक्ष्मणदास से रिक्थ रूप मे प्राप्त हुईं थी। ये हिन्दी के अतिरिक्त सस्कृत भाषा मे भी काव्य रचना करते थे। रामजन्म तथा विवाहोत्सव सम्बन्धी इनके ५०० के लगभग पद प्राप्त हैं।

---

१. विशेष विवरण के लिए द्रष्टव्य—'रामभक्ति मे रसिकसम्प्रदाय' पृ० ४१३। उक्त ग्रन्थ में इन्हें गौड ब्राह्मण लिखा गया है, जो बाद की खोजो से निराधार प्रमाणित हुआ। इसी प्रकार उनका जन्म स्थान बडागाँव बताया गया था, वह भी ठीक नहीं था। वहाँ इनके गुरु का नाम झांझूदास दिया गया था, वह भी भ्रांत था। इधर इनके जीवन सम्बन्धी अनेक महत्त्वपूर्ण तथ्य प्रकाश में आये हैं। उपर्युक्त परिचय उन्हीं पर आधारित है।

## चन्द्र अली

श्री बलदेवदास 'चन्द्रअली' सियासखी जी के छोटे भाई थे। ये उनके चित्रकूट चले जाने पर जयपुर मे चादपोल वाली गद्दी के महत हुए थे। इधर इनकी एक रचना 'नवरस रहस्य प्रकाश' प्राप्त हुई है। रसिक परम्परा मे ये यूथेश्वरी चन्द्रकला जी के अशावतार माने जाते हैं। इन्होने अपनी शृगारी भावना के अनुसार ३२ कुजो का निर्माण कराया था। रूपसरस जी ने आराध्य की अष्टयाम लीला पर इनके द्वारा रचे गये चार हजार छन्दो की प्राप्ति का उल्लेख किया है—

चन्द्रअली अवतार अज्ञतम नासक भानू।
अष्टयाम लीला ललित चतुर्सहस्र प्रमानू॥

'रामविवाह' विषयक इनका एक छन्द नीचे दिया जाता है—

जुगुल माधुरी रस बरसै री।
घन घमड दूलह शृगार पर भूषण दमक तडित दरसै री॥
नव सुपमा झर लग्यो महल में गान गर्ज कृत अलि सरसै री।
अद्भुत रससिंधु पूरित थिर भइ निमग्न सखि लगि चरसै री॥
लगी लगन अनुराग भरे सब परिजन मज्जन अँग परसै री।
'चन्द्रअली' लखि छबि विवाह की रोम रोम अति मनहरसै री॥

अपनी रचना 'नवरस रहस्य प्रकाश' के अत मे इन्होने 'युगल मजरी' नाम के एक रसिक सन्त का उल्लेख बडी श्रद्धा के साथ किया है। उससे पता चलता है कि भाव साधना मे इन्होने उनसे प्रेरणा प्राप्त की थी।[1]

## सूर किशोर

रसिक प्रकाश भक्तमाल मे इन्हें पयहारी जी के ज्येष्ठ शिष्य कील्हस्वामी का प्रशिष्य कहा गया है। ये भी जयपुर के निवासी थे। तत्कालीन जयपुर नरेश रामसिंह के व्यवहार से क्षुब्ध होकर जब मधुराचार्य गलता छोडकर चित्रकूट चले गये तो इन्होंने भी वह स्थान त्यागकर लोहार्गल सीकर को अपनी साधना भूमि बना ली। जानकीजी के प्रति इनका पिता का भाव था। ये इस वात्सल्य-निष्ठा का निर्वाह अपने दैनिक जीवन मे भी करते थे। पुत्री को सदैव गोदी मे लिए रहते थे और उसके मनोविनोद के लिए नाना प्रकार के उपाय करते रहते थे। अयोध्या आने पर इन्हे किस प्रकार दिव्यदम्पति का दर्शन प्राप्त हुआ, इसकी

---

१. विशेष विवरण के लिए द्रष्टव्य—रा० र० सम्प्रदाय, पृ० ४२७।

क्या लोकप्रसिद्ध है।[1] मामा प्रयागदास इन्ही के शिष्य थे। इनकी सर्वविदित रचना 'मिथिला विलास' है। इसके अतिरिक्त इनके कुछ फुटकर पद भी मिलते हैं। नीचे 'पदमुक्तावली' मे प्राप्त इनकी तीन रचनाएँ दी जाती है। इनमे प्रथम का प्रतिपाद्य 'अगद-रावण-सवाद' है। इससे विदित होता है कि सूर किशोर जी ने भावपूर्ण पदो के अतिरिक्त कुछ चरितात्मक रचनाएँ भी की थी। इस प्रकार की इनकी कोई रचना अब तक प्रकाश म नही आई थी। दूसरे छद मे जानकी चरणो मे अनन्य निष्ठा व्यक्त की गई है और तीसरे छद मे धनुपयज्ञ का वर्णन है—

आव रघुवीर की सरन अङ्गद कहै मानि मत मूढ बर बचन मेरौ।
जाहु रे जाहु जब कोपि लकेश कह्यो भुजनि मेरी बसै काल तेरौ ॥ टेक॥
सुर असुर नाग नर बली इते जगत मे इन्द्र ब्रह्मादि सबही नवाए।
यह अद्‌भुत बडी बात पीछै रही रीछ कपि लक गढ लैन आए ॥२॥
वाम कर की अलप अगुरी अक भरि लक छिनकमाँही ढहाँऊ।
कहा करौं नैंक मोहि सक रघुवीर की रक तुहि मारि अब ही उडांऊ ॥३॥
होंहि ऐसौ बली मुगध चपि काहि नैं बालि से बाप कौ बैर लीनो।
तात के भ्रात की पतनि माता करी शत्रु की सरन जाय मूँड दीनौं ॥४॥
हेतु ममतात मैं रावरे से लछिन धर्म की मैंड जिहि फोरि डारी।
परि है अब धूरि सुनि रावरेहू वदन राम अवतार बल डड धारी ॥५॥
सुनत ही बचन जानौ फनिग कौ पन चप्यौ सिंघ की पूंछ सोवत मरोर्‌यौ।
परजरी आगि उर बीस लोचन बिकल पटकि भुज उठत मिश्रन निहोर्‌यौ ॥
जोलो यहै ऐंड अभिमान मद की भरनि ग्रीव मैं बकि है द्रष्टि धीठी ॥
सरस रन बांकुरी भुजा रघुवीर की जोलौं मति मूढतैं नाहि दीठी ॥६॥
चपल बनचरन की जाति चर बोर अति कहा राजान सौ बोलि जाने।
छत्र की छाँह इद्रादि सर थर करे बकत नहिं-धीठ जहाँ सक आंने ॥७॥
करहुँ जिय सक जो अधिक ताकौं गनौ जौ कछू अपनपौ घटि बिचारौ।
भुजन सौं लपटि द्रढ-पाल सब दलमलौ धरनि नभ पत्र ज्यौं फारि डारौं ॥८॥
अवर भटभेर समसेर अघसेर तू आपनौ बल हीये नहिं बिचारे।
कहत परधान महाराज रावन बली मुग्ध कित आप सौ बाघ मारे ॥९॥
पर्‌यो बलि द्वार प्रतिहारि बावन गदा किंकरी कौर दै दै जिवायो।
तात मम पालणै आनि बाध्यौ तवै रहपटन मारिकै उबर ल्यायो ॥१०॥
यह मरम कै बचन सुनि पेद उर मैं भये चटपटी जीयें भ्रुकुटी चढावै।
है कोई सूर सावत मेरी सभा मारिल्यौ मुगध नहिं जान पावै ॥११॥

एक रहपट दीये मुकुट उडे जाहिंगे सभा सब चरन सो चापि डारों ।
बालि को पूत यह सोचि जीय मैं कहै सिच होय मीडकनि कहा मारो ॥१२॥
किहै अपराध उतपात छोटेन कौं बडन को क्षमा भूपन कहावे ।
जान द्यो दूत अबलौं न मारे कहूँ पसुन सौं लरत जिय लाज आवे ॥१३॥
कहै सूरकिसोर हँसि बालिनदन कह्यो कौन अब सीस तो सौं चपावे ।
नैक धरि धीर रणधीर रघुबीर भट देपि तरबारि कैसी बजावे ॥[1]

## राग भैरु

जानकी पद रेनि की मोहिं जनमि जनमि आसा ।
अरथ धरम काम मोछि सब बन तेंऊ दासा ॥ टेक ॥
मदगयद अगद हनुमान सरन जासा ।
सिव को ध्यान निगम गान मुनिन को निवासा ॥१॥
सुरग भूतल जोग' भोग ब्रह्म लोक वासा ।
सूर किसोर सब सुष पट बिजन को निवासा ॥२॥[2]

## राग पंचम

हठ्ये सिभु को चाप लिय सुभट सब,
पचि रहे तनकहूँ नाहि काहू उठायो ।
कह्यो सिर धुनि न्रिप जनक येह,
जगत मैं नाहि ऐसो वीर कोउ जननी जायो । टेक ।
सुनि बचन लषन म्रगराज मनुं, ऊछल्यो
अगि ऊफणी चली सुभट ताई ।
कह्यो कोदड कर षडि डारू असै,
वक अवलोकि भौंहैं चढाई ॥१॥
अनुज को राषि प्रभु बाँधि कटि, पीत पट,
नाय गुर सीस अनुसीस पाई ।
उदित भयो भाल सोभा अषिल भवन की,
अमित बल तेज गभीरताई ॥२॥

---

१. पदमुक्तावली : छद सख्या १६, ३६ अ, ब, ४० अ
२. पदमुक्तावली, छंद सख्या ८८

मच परभात के भान से जगमगे,
ऊमगिइ सुरज नहिं रह्यो छान् ।
जनक महाराजि मुपचंद कहु दुरि गयो,
ओर भ्रिप देषि ऊडगन मिलान् ।।३।।
उतरि छिबि सो चले अतिहि लागत भले,
कुरष ले दरभ ते जरे जाही ।।
ऐक ही वार दुष भाजि गयो सबन को,
रह गयो तनक सौ धनु तहां ही ।।४।।
अवनि पग धारते मदन मन मारते,
भाट चहुँ बोर ते बिरद बोलै ।
बिना बानेत रघुबस के बाँकुरें.
जनक दुपपाट ओर कौन पोलैं ।।५।।
फबी हैं अलक वह ललित मुष कवल परि,
माधुरी हँसनि सुप सबन दीन्हैं ।
मत गजराज भुज सुडि फेरन जटकि,
चरन लौ ललकि चित चोरि लीन्हैं ।।६।।
सावर कुँवर सिव चाप भजन चल्यो,
बात कहु जाय पुर मैं चलाई ।
पलन के ललन छाडे ललना सकल
कल न परि तनकुहू पल न लाई ।।७।।
रमती झमती अट अटनि मैं बहो,
घटनि मैं भानु छटा चिमक्के ।
हुलसती बगिसती निकसती देत छवि,
उडत अचल चपल अँग दमक्के ।।८।।
हे सषी ! हो सषी हो ननद आवरी
सास किवु भ्रात भगनी बुलावे ।
है वडो चावरी दमकि चलि आवरी
साँवरे धनस कैसें उठावैं ।।९।।
मानु आनद को मेह बरस्यो नगरि
तरजि भामनि चलीं गलिन माँही ।।
प्रेम जल तीर तुव हो तुरत आतुर,
चली अगि मुपन मुकर झलमलाई ।।१०।।

सुरवधू ठोर ही ठोर सब जाँनि चढि
प्रेम बेहवल भई अति सुहाई ।।
हरषती बरषती फूल रघुवीर परि
निरषिती बदन लेती बलाई ।।१६।।
रूप की रासि सीरमोर राजांन के
देषि सीये मान हीवरो सीराणू ।
ऐहु कुँवर लाडिलो होय जु कुँवरि को
सुफल करि जनम बड भाग मान्यो ।।२०।।
सीये कें सवति सकलप मेरे करनि
मात को पूत अैसो जनैगी ।
एहु म्रदुल कमल सौवेहु वज्र कठिन
सोहा दई बात कैसें बनेगी ।।२१।।
होहु जनि हारि कहु नारि धीर न धरे,
ज्यो ज्यों प्रभु धनसके निकटि आवें ।
आपनु आपनु पुन्य फल दान दे
लोग सब देव देवी मनावे ।।२२।।
कोहु देषौ न जान्यो नही कब गहयो
राम सिव चाप अैसे चढायो ।
अति विक्राल महासाल तिहुँ लोक को
तनक में तोरि धरनी गीरायो ।।२३।।
डोगमगे धरनि सिसि तरन हूँ थरसलै,
कमठ सिव सेसहू कलमलाये ।
सुरग पाताल द्रगपाल सागर झलकि
गाजि ब्रैहमड सब डगमगायो ।।२४।।
नगर नभ माँहि नीसान बाजन लगे
बीजे की रीति कुँवरि राम लीन्ही ।
जानकी आय परि पाय करि कूँवल सू
लाल कूँ माल पहराए दीन्ही ।।२५।।
उठि गये भूप सब बदन करि करि बुरो,
जनकपुर राम सीए व्याह ठान्यो ।
व्याहि प्यारो कुँवर आय कयसल नगरि
सूर किसोर तिहुँ लोक जान्यो ।।२६।।

## हर्याचार्य

ये रसिक सम्प्रदाय की मूल गद्दी गलता के पीठाधिपति मधुराचार्य के शिष्य थे। सस्कृत तथा हिन्दी दोनो भाषाओ पर इनका समान अधिकार था। पहले गीत गोविन्द के आदर्श पर कोमलकान्त पदावली मे रचित 'जानकी गीत' नामक इनके ग्रथ का उल्लेख हो चुका है। इसके अतिरिक्त हिन्दी मे इनके कुछ फुटकर पद ही प्राप्त थे। 'पदमुक्तावली' मे 'राम विवाह' शीर्षक मे एक खड काव्य भी है, तीन पद इसके अतिरिक्त हैं। प्रथम मे जनकपुर मे रामजेवनार, दूसरे मे आराध्य युगल का रूप लावण्य और तीसरे मे नखशिख वर्णन है। पूर्व प्राप्त दोनो पदो मे 'हरिसहचरि' छाप दी गई थी, किन्तु इन तीन पदो मे 'हरिया' 'जन हरिया' तथा 'हरिया सखी' छाप रखी गई है। 'राम विवाह' वाले प्रसग मे भी 'जन हरिया' छाप है। यह प्रसिद्ध है कि हर्याचार्य की 'रामविवाह' मे विशेष निष्ठा थी। कहा जाता है कि अपने जीवन काल मे इन्होंने रामविवाह के अवसर पर बार बार बडी धूमधाम से 'रामलीला' करवाई थी। प्रस्तुत चारो रचनाएँ इनकी उक्त प्रवृत्ति की पोषक हैं। अत उन्हे गलतागद्दी के विख्यात शृगारी रामभक्त हर्याचार्य की रचना स्वीकार करने मे कोई कठिनाई उपस्थित नही होती। उक्त चारो छंद यहाँ दिये जा रहे हैं—

**राग सारंग**

मिलि जीमत राम जनक मन्दिर बिचि सुन्दर नारि जिमावतु हैं।  
च्यारौ भईया थाल जुरि एकै कवला लेत मुचि पावतु हैं ॥टेक॥  
नवल-नवल मिलि नवल नागरी पुरवधू सब जुरि आवत हैं।  
षवइन निरषि अति मन हरषत रस भरि गारी गावतु हैं ॥१॥  
चतुरानन सिव सारद नारद जनह्नु के ध्यान न आवतु हैं।  
कहै 'हरिया' त्रिया धनि जनक की हँसि-हँसि लाड लडावतु हैं ॥२॥[1]

### अथ श्री सीताराम जी को स्वयंबर लिष्यते ॥

**राग पर जमारू**

श्री गुरु चरन सरोज को जू सुमिरि नवावूँ सीस।  
पहिलैं गुरु परसन भये जू प्रसन्न हुये जगदीस ॥  
प्रसन्न हुए जगदीस जगत गुरु श्रीपति रघुवर राई।  
बाल चरित बरनौं सुभ जिनको पीछैं ब्याह बनाई ॥१॥

---

१. पद मुक्तावली, छंद सख्या ३१।

बहुर्यो श्री गुर चरन कवल कौं बेर-बेर सिर नाऊँ ।
चरित मनोहर श्री रघुवर कौ बाल केलि कौ गाऊँ ॥
छगन मगन प्यारौं राजवी जू जनक सुता हित दाय ।
किलकि-किलकि लरपरनि सौं चलत घुटरुवन धाय ॥
छगन मगन प्यारौं ही भाई जनक सुतनि हित दाई ।
बाल विनोद चाहि सब जननी आनन्द उर न समाई ॥
रतन जटित नृप सदन अजिर मधि विहरत बाल सुभाई ।
बाल केलि तिन की गति निरषत 'जन हरियौं' बलि जाई ॥२॥
प्यार कुँवर बडराईज जू प्यारौं अति सुकमार ।
राजिबनैन सुहावने जू बिहरैं नृप मन मझार ॥
दोय गोर दोय नील बनजतन राजत रूप उदारा ।
पीत झँगूली सीस चौतनी उर मोतिन कौ हारा ॥
कटि तटि किंकिनि रटत मनोहर पद नूपर झुनकारा ।
राय आँगन मैं राजकुँवर मिलि प्यारो करत विहारा ॥३॥
नृप दशरथ के लाडिले जू बिहरत अवधि मझार ।
सग सषा लीयैं जोरि कै जू सबही ऐक उनिहार ॥
बाल केलि के ललित विभूषन फवि रही छवि असभारी ।
कटि तूनीर पीत पट सोभित करवर कोदँड धारी ॥
सुर नर मुनि जन पुरबासिन कौं बिपुल सुआनन्दकारी ।
नृप दशरथ के कुवरन ऊपर 'जन हरियौ' बलिहारी ॥४॥
रघुकुल मणि प्यारौ राजई जू बिहरत सरजू तीर ।
कटि तटि भाथ सवनि रहे जू सारग धरे रघुबीर ॥
सारग धरे रघुवीर विभाकर सोहै गुण निधि गभीरा ।
जन मन करषत आनन्द बरषत बिहरत सरजू तीरा ॥
इहिं विधि विहरत निकर सषा लियैं निगमहूँ पार न पावैं ।
निरषि केलि कला श्री रघुवर को पुरजन मनहि सिहावैं ॥५॥
दशरथ सुत प्यारौ देषनैं जू आऐ रिष अवधि निकेत ।
राम लषन मन मैं बसे जू बरनत श्रुति सनेत ॥
तिन की कीरति गुन गरवाई बरनत श्रुति सनिकेतू ।
दई आसिषा रिषवर नृप कौं जीवे जिग सिधि हेतू ॥
बारे सुत रिषवर कौं देतैं सकुचे दशरथ राई ।
प्राननहूँ तैं अधिक पियारे तातैं दीये न जाई ॥६॥

तब बोले रिषराजजू जी कीये मुनि बेद उचार ।
सुनहु बचन बड भूपती जू करि नीहचै निरधार ।।
राकस कुल कौं जीति अवधिपति ये हरि हैं भू भारा ।
सिधि करें मम जिग कौं निहचें ऐ दोउ राजकुमारा ।।
कल कीरति रघुपति की भू पर ए करिहैं बिसतारा ।
इनमे गुण सु अपार अमल सुठि कहि कोउ लहत न पारा ।।७।।
इह सुनि कें नृप हरषियौ जू दीये सुत रिष कीहौ लार ।
'जन हरीयौ' तिन ऊपरें जू बार्यौ बारवार ।।
दशरथ भूप हरषि कें रिष को दीयो कुँवर दोउ भाई ।
चले हैं चाप असन धरि धरिकें सोभा बरनी न जाई ।।
पीत वसन गज तार हार उर भूषन अग छवि छाए ।
सुन्दर सुष की सींव मनोहर रिष सग लगत सुहाये ।।८।।
रिष कें सग मग मैं चले जू दोउ बर वीर उदार ।
बला अतिबला विद्या निपुन्य जू कीये दोउ राजकुमार ।।
ताही अवसरि नाम ताडिका आई बन करत बिहारा ।
श्री रघुवर अस लषी राकसी कीनौं धनुष टकारा ।।
अँचि वान उर वेध्यौ रघुवर मुष चली रुधिर की धारा ।
निकसे प्रान छिनक मैं ताके लागे मरम सुभारा ।।९।।
देषि पराक्रम राम को जू रिष हरषे बारवार ।
माधुरी मूरति बड हरष सौं जू लाये उर प्रान अधार ।।
अतुल प्रताप देषि रघुवीर को हरषे रिषवर राई ।
मम जिग्य कौ ये पुरन करिहै निहचै मन मैं आई ।।
जगत ईस तिनते सग लागे धन्य रिष भाग निकाई ।
कौसलेस के कुँवरन ऊपर 'जन हरीयौ' वलि जाई ।।१०।।
चलि आश्रम रिष कें गये जू सुन्दर वीर उदार ।
रिष आरम्भ जिग्य को कीयो जू आये और रिष अपार ।।
जिग्य मधि वैठे सब रिषवर कीनौं वेद उचारा ।
ताही छिन मिलि कें दोउ राकस आए दुपहरी बारा ।।
श्री रघुकुल मणि लेप निसाचर कीनो कोदड कर धारा ।
दोय बान लै साधे रघुवर वेधे भरम सुभारा ।।११।।
एक बान लग्यो मारीच कै जू डार्यौ सिंधु मँझारि ।
दूजो लग्यो हैं सुबाहु कै जू मरत न लाई बार ।।

मख उद्योग कीनो जग्य रक्षा बीरासन सउदारा ।
सात बरस के दशरथ नन्दन हरे राक्षस सू मारा ॥
पोहोप वृष्टि वृन्दारक कीनी बाजे दुंदुभि बाजा ।
हरषे गुर मुनिवर धनभागी गयो रिषवर को धामा ॥१२॥

हरषे हैं रिषवरराय जू जो भए मन भावनो मोद ।
श्री चतुरानन नां सहै जू सो रिष कीने गोद ॥
कीने गोदहि रिषवर जू ने नेह लागि दोउ भाई ।
कोसलेश के कुँवर सुन्दरवर पूजे रिषवर राई ॥
मिथलापुर मिथलेसुर जिग को हित सो कथा सुनाई ॥१३॥

जनक सुयम्वर ठानियो जू सीताजू को ब्याह ।
कुँवरि बिवाहन कारने जू कीयो नृप बहुत उछाह ॥
सुर जुरे रसाल भूतल के नर सूर बीर अधिकाए ।
धनुष जग सुनि जनक राज को देखन कों चलि आए ॥
देश देश के भूपति मिथुला आये जग्यउमाहे ।
शिवधनु धारि खेंचि कें सजै सोई कुँवरि बिवाहे ॥ १४ ॥

फिरि बोले रिषराज जू जी चलो हो तो देखन जाय ।
मिथुनेसुर बहु भाँति तें जू सनमुख मिलि है आय ॥
तुम कों लखि मिथुलेसुर भूपति पूछि है नेह सुभाई ।
भूपन मे रघुबंश राय जग बड़ि हैं अधिकाई ॥
मधुर बचन सुनि मुनिवर जू के हरषे दोन्यो भाई ।
मिथुलापुर के जिग्य की देखन मन मे ऊमजि आई ॥ १५ ॥

मुनि के संग मिथुला चले जू श्री अवधेश के लाल ।
पीत बरन कटि काछनी जू हाथ सर चाप रसाल ॥
करने कनक कली सीस चौतनी मृग मद तिलक रसाला ।
नाना रंग सुहावन सुन्दर उर कुसमनि की माला ॥
मुनिवर मन के मोद बढावन राजीव नैंन बिसाला ।
'जन हरियो' बलि सोभा ऊपर मानों मग चलत मराला ॥ १६ ॥

गौतम के आश्रम गये जू श्री रघुवर पाँवधारि ।
आश्रम देखि सुहावनो जू बोले बचन विचारि ॥
आश्रम रम्यो कौन को रिष जू कहिये विधि सुविचारी ।
विटपनि करि अति हरित मनोहर सोहै सुमन फलभारी ॥

रघुकुल दीपा जिम्य मैं जू बैठे बड मच बिछाय।
रिषवर जू की गोद मैं जू लागत परम सुहाय॥
कोमल तन दोउ राजकुँवर वर सोभा बरनी न जाई।
सहस किरन कौं सग ले सोभित मानौ रवि जगे आई॥
तिहि अवसरि दोउ कुँवरन निरख रहे नर नारि लुभाई।
हरषि हरषि दोउ कुँवरन ऊपर जन हरीयौ बलि जाई॥ २३ ॥
देस देस के भूपत जू होने जिग्य मझारि।
महा सुभट सस्त्र धरैं जू आये साजि सिंगारि॥
करहिं रोष अति देषि चाप कौं धारैं भुजा पसारी।
चाप चलत नहिं नेंक अवनि तैं चल पचि पचि हारी॥
केते गये बिसारि दाप कौं भूप लजय मुखाई।
महा निलज ते लाज बिहूने रहे अभिमान धराई॥ २४ ॥
पच दस सहस्र भट लागि कैं जू ल्याये चाप चलाय।
बहु घटनि भूपित कीयो जू धर्यो है सभा मे आय॥
दससिर आदि सहस्र भुज से भट कोउ न सक्यौ उठाई।
भव बड दाप ताप तैं सकित केते गये पलाई।
भूप देषि ता महा चाप कौं केते भूप पलाए॥
जन हरीया ते पुनि पुनि सोचत जैसें बित्त गमाए॥ २५ ॥
सोचे हैं जनक भुवाल जी लीनें नृप भाट बुलाय।
सुमति विमति दोउ सुनत ही जू आये बेग चलाय॥
तिहि अवसरि दोउ भाट सभा मधि लीनी भुजा उचाई।
सुरगुर रसातल भूपालन सो बोले बचन सुनाई॥
सुनौं सभा के सबै भूप मिलि मिथुलेसुर पन सोई।
चाप चढावैं गिरजापति कौं सो कन्या बर होई॥ २६ ॥
सुभट नही कोउ तुम मही जू सक्यौं नही चाप चढाय।
काहे कौं तुम आईयेजू जैहौ लाज गमाय॥
सुनत ही बचन भाट को लजि कै भूप गये मुरझाई।
तिहि अवसर रघुकुल के मडन हरषे दोऊ भाई॥
रिषवर 'सहत कुवर दोउ हरषे भूप सबैं बिलषानैं।
हस उदैतें भौर भये मानौं सारँग फीक फिकानै॥ २७ ॥
भाट बचन सुनि रोष के जू बोले हैं लषन रिसाय।
रघुबसनि कौं सुनत ही जू अैसें कोउ कहत न काय॥

मो कौं आग्या दीजै रघुवर लैहौं तुरत चढाई।
छत्र क दड सम न जों सरासन तो हो बीर कहाई॥
तुम आग्या भगवान भुवनपति द्वयौं ब्रह्मांड उडाई।
जर जर जठर मनाक सम्भु कौ कौ अस कोदड आई॥ २८ ॥
श्री रघुवर तव लषन कौ जू वरजे हैं सहज सुभाई।
रिषवर आज्ञा पाइ कैं जू ऊठे हैं रघुवर राइ॥
श्री रघुबर अस जानि लषन कौं बरजे हैं सैन सुभाइ।
अग्या पाय राज रिष जू की उठे हैं रघुराई॥
उठे हैं रघुकुल बस बिभाकर हरषे हैं सत सरोजा।
कुमद बिमन भये अस्त अवनिपति मिटि गयौ सब को बोजा॥ २६ ॥
कोतुग देषन राम कौ जू आये पुर के नर नारि।
चढ़ि चढि मन्दिर मालिया जू त्रिय डारैं भूषन वारि॥
नैंन निरषि दोउ कुंवर लाडिले हरषें वारौं वारी।
मिथुलापुर की नारि नेह लगि तन की दसा बिसारी॥
चित्र समान भये नर नारी पल सौं पल नहिं लावैं।
मिथुलापुर जन भाग की महिमां ब्रह्मादिक नहिं पावैं॥ ३० ॥
छबीले कुँवर दोउ देषि कैं जू हरषी सब पुर नारि।
आनन्द उर न समांवई जू रघुवर रूप निहारि॥
रूप निरषि आनद भयो जू सब कै ज्यूं सफरी लह वारी।
भामिन दोऊ कुँवरन ऊपर तन मन करै सु वारी॥
रूप निहारि कुँवर रघुवर कौ जुवती अैसे आनैं।
कुँवरी कौ वर होहि सावरो जोर विधाता वानैं॥ ३१ ॥
नारी मनावें देवता जू हरिहर गणपति राय।
चाप चढ़ावै राम जू जी कीज्यौं सवही सहाय॥
आजि लगैं पूजे नाना विधि हम जो हेत लगाई।
चाप चढावैं श्री रघुवर जू कीज्यौ बेग सहाई॥
नारि सबै मिलि देव मनावैं बेर बेर सिर नावैं।
होय मनोरय पूरन हमरो रघुवर चाप चढावैं॥३२॥
सौचत पटनी जनक की जू सपीयन सहज सुभाई।
नेम कठिन भूपति लीयो जू जो कोउ वरजै जाई॥
कठिन नेम लीनौं बड भूपति जो कोउ वरजै जाई।
ललो जोग वर कुँवर सांवरो सब भूपन को राई॥

अैसें पिछताय जनक की रानी रघुवर रूप निहारी।
दीरघ धनुष कुँवर अति कोमल बनी कठिन अति भारी ।।३३।।
चतुर सषी बोली नेह सौं जू सुनो रानी बचन सुहाय।
कहाँ वारिनिधि बडो अगम अति कहाँ अगस्त मुनिराय।
कहाँ वारिनिध अति बडी जू कहाँ अगस्त मुनिराय।
सकति प्रताप सकल सरितापति अँचें गये सहज सुभाय ।।
सप्त दीप किन महा मेदनी वित रवि मंडल सोई।
व्यापि चराचर तेज दसौं दिसि अमल प्रकासक होई ।।३४।।
यौंही रघुवर धनुष को जू तोरि हैं लेहैं तुरत चढाई।
ससय मन मे जिन करो जू होयहैं जू यह सति भाई ।।
सषी बचन सुनि अति सुष पायौ उपज्यौ आनदभारी।
हरषी नारि जनक की मन मैं हरषी जनक कुमारी ।।
इहि विधि करत विचार जनक तिय रघुवर छबिहि निहारैं।
निज कुलदेव मनावत रानी तन मन धन सब वारैं ।।३५।।
कुँवरी झांकि गोषनै जू कर बर माला धारि।
रघुवर रूप निहारि कै जू रही मन सोच बिचारि ।।
सब सषीयन सौं कह्यौ कुँवरि यो कोमल वचन उचारी।
वरिहैं कुँवर साँवरो सुन्दर चाप चढावो कोउ धारी ।।
इहि विधि कुँवरि कह्यो जो तिन सो अस जो भूप दिखावा।
राजकुँवरि वर्यौ सांवरो कोउ दुदुभी बाजे हरषे हैं जनक भुवाला ।।३८।।
तब मैथुलपुरराजजू जी कह्यौ रिषवर सौं जाय।
अवधेपुर भूपाल कौं लीजे वेगि बुलाय ।।
मुनिवर कह्यौ जनक सौं इहि विधि कीजै वेगि उपाई।
नृप रिषवर की आग्या पाई पाती लिषी है बनाई ।।
स्वस्ति स्वस्ति रघुकुल के मंडन श्री कौसलपुर राई।
दोउ कुँवरन कौं संगि ले भूपति आवो जान बनाई ।।३६।।
पत्री लिषी है सनेह की जू दीयो नृप दूत पठाय।
चाल्यो दूत उतावलो जू अवधि पहूँचो आय ।।
पत्री आय भूप दशरथ कौं दीनी सीस नवाई।
बाँची हरषि नेह लगि हित सो श्री अवधेपुर राई।
कौसल्यादि मात सुन हरषी पत्री जनक पठाई।
हरषे फिरत सकल पुरवासी राम लषन सुधि आई ।।४०।।

बाजत अवधि बघावनी जू भूपति दशरथ द्वार ।
हाटक मणि गण दूत कौ जू राणिन दीनें हार ॥
पुर के तरुन जठर नर-नारी मन अनमोद न भावै ।
मगलचारु ब्याह कौ ग्रह ग्रह बाजत अवध बघावै ॥
सजी बड जान सुहावै अवधिपति सोभा बरनी न जाई ।
हय पय गय रथ विविधि भांति के चतुरग सेन बनाई ॥४१॥
बड गैंवर रथ राजई जू सजी नृप जान सुहाई ।
हय दल पय दल धुमराजू लागत परम सुहाई ।
धुजा पताका फरहरै छवि सौं परल निसाना घाई ।
इहि विधि रघुकुल मडन भूपति मिथुला पहुँचे आई ॥
हरपे फिरत जनकपुर वासी सजहिं समगल साजा ।
बड मगल यौं मिथुलापुर मैं बाजे मगल बाजा ॥४२॥
सोहेलौ अवघेस के जू आये मैथुलपुर राय ।
गज सिंधू रथ राजई जू बहु विधि साज बनाय ॥
पुरजन सगि गुरजन मिलि आये दरसन हेत सुभाई ।
बाजे विविधि बजावहिं गायक नटी अस नृतत चाई ॥
सोहिलै अवधेसुरजी वै श्री मिथिलापुर आये ।
परम उछाह सदन सोभा जुत तहा विधि सौं पधराये ॥४३॥
रिषवर कौं अवधेस जू मिले हैं अति हित लाय ।
रिषवर दोई राजई जू मेले भूप दशरथ पाय ॥
पदबदे मुनिवर के भूपति बेर बेर सिर पाय ।
राम लषन दोउ लाडिले लीनो उर सौं लाय ॥
दोउ कर जोरि भूप रिषवर की कीनी बहुत बडाई ।
नेह सगाई जनकराज की तुम किरपा सौं पाई ॥४४॥
मिथिलापुर मंगल भये जू हरखे सब नर नारी ।
बीथी बगर चौहटा जू रापे हैं सबन सुधारी ॥
धामीकर गच चित्र लेपना चौक पूरे सुत वारी ।
रगरमा सुक केकि कोकिला चित्र हैं निकर सँवारी ॥
भूपति भवन जगमगें जटि सोभा बनी अस भारी ।
तोरण मणिगण जटित कनक के रापे हैं गोपुर धारी ॥४५॥
तोरण चले है सलाडिले जू रघुवर राजकुमार ।
रतन जटित सिर सेहरा जू हीरा मोती सुबस सार ॥

पहरें कुवर केसर्या जामा उर मोतीयन के हारा ।
अस्व आरोहन दसरथ नदन जान बनी इकसारा ॥
मगल कलस सीस धरि भामनि नीराजने आई ।
तिहि औसर रघुकुल मडन पर जनहरीयो बलि जाई ॥४६॥
कुवरन को करै आरत्यो जू जौती जन बारीबार ।
भामिनि चढि चढि मालिया जू गावैं मगलाचार ॥
जलसुत कुवरन उपरें जू सुदरि मनु वरपे जल धारा ।
वृन्दारक पे निरपि हरषैकें वरषत कुसम अपारा ॥
तोरन बाँधि विपुल सोभा सौं फिरि जनवासें आये ।
जनकराय बड सोधि महूरत चार्यो कुवर बुलाये ॥४७॥
चौरी चढे हँसि लाडिले जू बैठे मडप तर जाय ।
वसिष्ठ मुनि त्रिस्वामित्रजू जी सतानद बैठे हैं आय ।
अवधेसुर मिथलेसुर दोऊ लीने भूप बुलाई ।
कुवरन बावें बोर वेद विध लाइ कुंवरि पधराई ॥
अतुलत छवि धरि कुंवर लाडिले बैठे मडप आई ।
दूलह दुलहिन सोभा ऊपरि जनहरीयो बलि जाई ॥४८॥
जनकराज बड हरष जू धोये रघुवर पाय ।
सो जल लैं निज सीस मैं जू धार्यो नेह सुभाय ॥
फिर बोले मिथलेसुर भूपति कोमल बचन सुनाई ।
मैं तुम को मम कुंवरि जानकी दीनी है रघुवर राई ॥
जनकराज बड अमल हरष जुत कीनी बहुत बडाई ।
च्यारो कुंवरि च्यारो कुंवरन को दीनी मैथुलराई ॥४६॥
सीता अरपी राम को जु उरमिला अरपी सेष ।
श्रुतिकीरति सत्रुधन को जू माडवी भरथ बसष ॥
इहि विधि भूप कुंवर को करगहि कुंवरी पाणि गहायो ।
भव चतुरानन दुर्लभ दरसन सो बर चौरी आयो ॥
बरनो कहा सो औसर को सुख भारती बरन न जाई ।
के जानै तिहि समय निकट जन कै दोउ भूपति राई ॥५०॥
वसिष्ट कहैं देषो जनक को जू धनि वड भाग विष्यात ।
सीता सी निज पुत्रिका जू रघुवर से जामात ॥
भव चतुरानन ध्यान न आवें निगमहु अगम बतायो ।
अकल अपार अनीह अगोचर सो बर चौरी आयो ॥

नीरस ज्ञानी लहै न सुपनै तपसी तप करि हारे ।
जनकराज निज कर पद धोये, तोय सुसीतल धारे ॥५१॥
वसन गाठि रिपराजजू जो दीनी है विधि सोवनाय ।
पाणिग्रहण कीनै परमपरजू लागत परम सुहाय ॥
कनक कलस विचि राप्यौ विधि सौ मुनीयन चौक पुराई ।
साकलिसमिध मगाय तिहूँ मुनि कीनौं हो मखु आई ॥
वेद रीति करि मुनिवर हित सौं पाणिग्रहण करवायौ ।
जातवेद कीयो जुगत मत्र करि फेरा कु कुँवर उठाये ॥५२॥
दुलहिन सग लेत भावरि जू दूलह राजकुँवार ।
बहु विप्रन को सग लीये जू करै मुनि वेद उचार ॥
अटनि झरोपा नवल भामिनी गावैं मगलचारा ।
हास्य करै नवछावरि मणिगण मुक्ता वारौवारा ॥
वेद रीति करि दई भावरी फिरि आसन बैठाए ।
भई हथलेवौ छोडन बिरिया मुनिवर जनक बुलाए ॥५३॥
हथलेवौ बहु विधि दियौ जू श्री मैथुलपुर राय ।
जनक कनक नग बहु दीयें जू बरनि सोकासौं जाय ॥
भूपति निरपि कुँवर कुँवरी कौं आनद उर न समाई ।
रानी हरप न मावैं मन मैं वेर वेर बलि जाई ॥
जनकराज गड वेदरीति करि हथलेवा सछुडाये ।
पत्नी कुँवरि मिथिलेसुर जू की अमर पहुप कर पाये ॥५४॥
भूपति बोले जीव नें जू श्री मैथुलपुर राय ।
धन मोला अति सोहना जू आसन दीये हैं बिछाय ॥
चौकी जटित रतन मणि मुक्ता धरी सब आगें आय ।
झारी भरी है नीर सीतल सौं मोबरन थाल सुहाय ॥
च्यारौं कुँवर सहत अवधेसुर सोभित जान सुहाई ।
मिथलेसुर माढे याहि विधि जीमन बैठे आई ॥५५॥
निकर नृपन को सग लीये जू परोसै तिरोहितराय ।
बहु पक्वान समालना जू गिनीय सोकारै जाय ॥
भश भोजि अर लेह जि चोपि गुरचि बहु भाँति बनाई ।
षट पट्टैनो तिरोहित पति की बो अस बरान सुनाई ॥
कनक जोराई मोयकोर कन्यौ हीरजोति सुपदासा ।
झिनवा दौन प्रमाद बमोदा सगरौ परम सुवासा ॥

मूगदारि औदारि उरद की तूरस दारि बनाई ।
दही चगर्या जम्यौं सरस अति चिवरा सकर मिलाई ॥५६॥
मुगोरी मन भावती जु पापर चनक पतार ।
दहिय वटक अरु बिन दही जू सालन अगिनत और ॥
नींबूं आब अरु केर अथाभो बहु विधि धर्यो बनाई ।
अदरष रुचिर अमरकद अरई वेसन भटा सुहाई ॥
किसमिस दाष केलि फल पारिख विविधि भाति धरे आई ।
अमृत फल सहतूत सेव फल कमरष अति रुचिदाई ॥
जनक रतन जटि बिजना ढोरैं नेह न बर्न्यौं जाई ।
जनक राय कें नवल नेह सौं जीमत रघुकुल राई ॥५७॥
दूलह रामलला तोहि गारी कहा कहै दीजे हो ।
दूलह राम लला तुमरो रूप निरषि कें जीजे हो ॥५८॥
दूलह राम लला तुम जबतें इहि पुर आये हो ।
दूलह राम लला हम धाम काम बिसराये हो ॥५९॥
दूलह राम लला ये तौ धनि पितु मात तुमारे हो ।
दूलह राम लला सो तो समधी भये हैं हमारे हो ॥६०॥
दूलह राम लला तुम तपस्या करी सँभारी हो ।
दूलह राम लला तैं चौरी चढे हमारी हो ॥६१॥
दूलह राम लला तुमरे मात पिता दोउ गोरे हो ।
दूलह राम लला तुम सावरे रूप किसोरे हो ॥६२॥
दूलह राम लला एक अचरिज देखत भारी हो ।
दूलह राम लला तुमरे वीर और उनिहारी हो ॥६३॥
दूलह राम लला रानी कहा पाय तुम जाये हो ।
दूलह राम लला भूपन के भूप कहाये हो ॥६४॥
दूलह राम लला कुमकुम कुल देव मनाये हो ।
दूलह राम लला सब देखत चाप चढाये हो ॥६५॥
दूलह राम लला जाको सकल भूप पचि हार हो ।
दूलह राम लला तुम पड षड करि डारे हो ॥६६॥
दूलह राम लला तुम सु तु सनधाने गारी हो ।
दूलह राम लला सो तो सत जनन क प्यार हो ॥६७॥
दूलह रामलला गारी गावैं जनक पुर नारी हो ।
दूलह राम लला तहां जनहरीयो बलिहारी हो ॥६८॥

जीमत रघुकुल राय जू जी त्रिया गावैं गारि सुहाय ।
सारद विधि सगिरे जू जी सो सुष बरनि न जाय ।।
जीमत रघुकुल राय जू जी त्रिया गावैं गारि सुहाय ।
सारद विधि सगिरे जू जी सो सुष वरनि न जाय ।।

समधानैं जीमत रघुकुलमणि भामनि गावत गारी ।
भूप कुवर सुनि अति सुष पायौ उपजत आनन्द भारी ।।
जीवँत राम जनक के मडहै नारि गारि दै गावैं ।
दस सत बदन निगम चतुरानन सोउ पार न पावैं ।।

भई सबउ ज्योनार सपूरण अचवन जनक करायौ ।
पनवारो श्री रामलषन कौ जनहरीयें तहाँ पायौ ।।६६।।
दूधा भाती पेलही जू जनक सुसदन मझारि ।
अति मीठी मन भावती जू गावै नूतमनारि ।।
पेलैं कुवरी कुवर सुदर बर बाढे सुष सुघ वारी ।
निरषत भामिन मन मैं वेर वेर वलिहारी ।।
जूवा पिलावैं सुदरि वहु विधि मगलचार सुगावैं ।
दूलह दुलहनि सोभा निरषत जुवती हरष न मावै ।।७०।।

दूलह दशरथ लाडिले जू बैठे नृप भुवन मझारि ।
नवल नवल मिलि ता गरी जू भई अति भीर समारि ।।
डोर छुडावै भामनि हित सौं गावैं रस भरि गारी ।
छोडै डोरि दुलहनी दूलह पुनि पुनि हरषै नारी ।।
भामिनि कहै हासि करि इहि विधि लेहुस डोर छुटाई ।
सीय डोरन चित्त चोरन रघुवर तुम पै छोरिन जाई ।।७१।।
छोडो हो रघुकुल के रांय छोडो हो सी जन सुपदाय छोडा जी दूलह डोरनु ।
जो नही छूटै डोरनु अपनी सब मात बुलाय अर्पनु ।
लाला तात बुलाय छोडो कुवर बर डोरनु ।।७२।।
जो नही छुटै डोरनौ अपनौ सब गोत बुलाय ।
अपरु कुल देव मनाई छोडो कुवर वर डोरनु ।।७३।।
जो नहीं छूटै डोरनो अपनी भुवा भैन बुलाय ।
दूलह हो लागो दूलहनि पाय छोडी रसिकव डोरनुं।।७४।।

नारि सबै मिलि हरष मुं जू गावत रस भरि गारि ।
उर आनद सनेह सो जू वारि वारि पीवत वारि ।।

मिथुलापुर की नारि सबै मिलि गावत रस भरि गारी ।
प्रेम बचन सुनि त्रिभवन नायक ईस्वरता जु बिसारी ॥
बोले अल बल नवल भामिनी कोमल बचन उचारी ।
जो नही छूटै डोर लाडिले तो बोलो महतारी ॥७५॥
छोडो डोरसु, लाडिले जु कर कछु बल उपजाय ।
डोरन चित को चोरनो जू तुम पैं छोड्यो न जाय ॥
पहन होय सारग लाल जू ताहि तुम लेहु चढाई ।
कै बोलो जननी कौसल्या कै बौलौ दशरथ राई ॥
इहि बिधि हासि करै जुवती जन गावत गारि सुहाई ।
डोरो हसि कैं दुलहनि कर सौ छोड्यो है रघुवर राई ॥७६॥
अरस परस छोडे डोरनौ जू रघुवर जनक कुंवारि ।
आनद उर न समाई जू हरपी जनक की नारि ॥
रघुवर बदन निहारैं रानी भागि सुफल करि पायौ ।
निकर नारि मिन्निन बिल नेह सौं कांकन डोर छुडायौ ॥
राम लछन अरु भरथ सत्रुघन परने-च्यारौं भाई ।
नृप दसरथ के कुवरन ऊपर जनहरीयौ बलि जाई ॥७७॥
रघुबसी दूलह लाडिले जू दुलह प्यारी बलिहारि ।
हरपि हरपि लीय वारना हो मिथुलापुर की नारि ॥७८॥
रघुबसी दुलह लाडिले हो सोमा थारी धन उनहारि ॥
मजुल मूरति माधुरी हो धनि इन नैन निहारि ॥७९॥
रघुबसी दूलह लाडिले हो दूलह थोरा धनि परवार ।
धनि दशरथ धनि कौसल्या हो जाये तुम राजकुमार ॥८०॥
धनि रिषि बांधनि जमकू जू हो आये तुम उनकै हो माय ॥८१॥
मिथुलापुर की नारि सबै मिलि सभरि बचन उचारैं ।
अपनौ भाग सराहत भामनि रघुवर बदन निहारैं ॥
नेह बिबस ह्वै उझकि झरोपनि प्रेम मगन भई नारी ।
जनहरीया दूलह रघुवर छवि पर बेरि बेरि बलहारी ॥८३॥
बोले है दसरथ माडहै जू श्री मैथुलपुर राय ।
प्यारि पिलग नग मनि जरे जू दीने मधि बिछाय ॥
च्यारो कुँवर दुलहनी प्यारौं बैठे हैं छबि सौं आई ।
रतन जटित सिर सेहरा मोहैं मातियन लूंब सुहाई ॥

वेद उक्त विधि जनक राय जू रचि वड रीति बनाई ।
रानी संग ले करि गठजोरो भावरि दीनी आई ॥८४॥
भूपति दोनो आवजो जू सोभा बरनी न जाय ।
कोटि एक दासी दाईजै जू दीये रथ अनेक सजाय ॥
अयुत अयुत सजि दीये तुरग वड गैंवर अयुत सजाई ।
कोटि एक दीये दास जनक जू सेवा करन सुभाई ॥
रिथ अरु जान सहत मिथुलेपुर अवधेसर पहराये ।
करी बहुत मनुहारि परसपर वेर वेर सिर नाये ॥८५॥
कँवरी गवनी सासरै जू नयन चलत हित वारि ।
बाल बैस की सखियन सैं जू मिलत हैं बाँह पसारि ॥
चेतनर्यां वे संग मिलि खेलन तात भुवन सुखकारी ।
बालकेलि सुधि आवत मन मैं सो नहिं जात बिसारी ॥
कोटिक सुख हू वै जो ससुरारि मैं रहै सपत्ति लपेटी ।
तात भुवन की बाल केलि को बिसरत नाहिन बेटी ॥८६॥
सीता सों मिलि नेह सों जू नैना नीर बहाय ।
जननी सरस सनेह की जू मो पै बरनि न जाय ॥
माता वचन सुनाय कुँवरी को समझावत बहु भाई ।
ससुरा सास की सेवा कुँवरी सिखयो नेह सुभाई ॥
भयो उछाह जनकपुर अतिही को अस बरनि सुनाई ।
इहि विधि भूपति विदा मोद सों आये अवधि चलाई ॥
हरष फिरत अवधिपुर बासी मन अनुमोद न मावै ।
भवन नारि मिलि मंगल गावै मंगल कलश बधावैं ॥८७॥
निरखि नारि चढ़ि अटनि पर जू हरषे वारंवार ।
जय सुर कुसुमन डारे जू मानों बरषे जलधार ॥
अटनि झरोखन चढ़ि भामिनी बरषत सुमन अपारा ।
बिधुवनिता तजि मनहुँ व्योम को आई करन विहारा ॥
बाँधी बन्दर चोहटा भामिनि मंगलचार सु गावैं ।
भूपति नगर माझि सब सुंदरि भूप भवन को आवैं ॥८८॥
भीतर भवन सिधाईजू प्यारो राजकुमार ।
कौसल्या करें आरतो जू मोत्यौं भरि कंचन थार ॥
बधु सहित लखि माता सबै ही हरषे बारो बार ।
रानी हरष न मावै मन मैं बाढ्यो हरष अपारा ।

हरषि हरषि अंतहपुर रानी दुलहनि बदन निहारें ।
हाटक हीरा मणिगण मोती वधू मुतन परि वारें ॥८६॥
रिषवर कौ अवधेस जू जी पूजे हैं विधि सब नाय ॥
रानी रिषवर राज कें जू पुनि पुनि लागें पाय ॥
श्री कौसल्या रिषवर जू सौं कहति है बचन सुनाई ।
विद्यानिपुन कीये कुवर दोउ ल्याये दुलहनि ब्याही ॥
पद बंदे मुनिवर के रानी बेर बेर सिर नाई ।
हीरा मोती कनक थाल भरि पूजेहैं रिषवर राई ॥६०॥
कांकनडोर डुलावही जू श्री रंग मंदिर जाय ।
च्यारो कुवरनि रंगराज जू बंदे हैं सिर नाय ॥
छोड़ो डोर कुवर व्यारो ही श्री रंगमंदिर जाय ।
मोतीयन चौक पुरावें रानी पुनि पुनि मंगल गाय ॥
कांकन डोरि छोडि रंगमंदिर भीतर भवन सिधाये ।
हरष्यौ फिरत तहां जनहरीयो बाजत अवधि बधाये ॥६१॥
बाजत अवधि बधावना जू भूपति दसरथ द्वारि ।
धर धर मंगल बधावना जू मंगल गावें नारि ॥
मागध सूत भाट बंदीजन बोलत करि कै बारी ।
दान मान दीये भूप सबन कौ दीनें कंचन भारी ॥
मंगलवर ब्याह रघुवर कौ संत जनन सुषदाई ।
*मति अनुसार कह्यौ जनहरीयो श्री गुर कौ सिरनाई ॥६२॥*

॥ इति पौषे रामायणे महा मुक्ति मारगे सीताराम
विवाह सम्पूर्ण ॥[1]

## (३) राग ललित

राजत अवधेस लाल कंज बदन तिलक भाल ।
अरुणांबुज अछि विसाल अदबुत छवि छाई ॥ टेक ॥
*नासा नग बनि सुदेस सोभित सिरि कुंटलकेस ।*
जलज निकट निकर मधुप अवली मनु आई ॥१॥

---

१ पदमुक्तावली : छंद संख्या ६२.

नव घन तन दुति विसाल मुक्ता उर लसत माल ।
सुत्री कटि तटि रसाल रुण झुण चलि जाई ॥२॥
देपत जब भूप नारि तन मन धन देत वारि ।
अतिसै सिसु केलि राम सुपन वरणो जाई ॥३॥[1]

## (४) राग सूहो

मानकुल दीपग छत्रीले रगीले रघुनदन ।
ध्यान धरि निस दिवस अैसो कटै भव दुप फदन ॥१॥
चरननप अगुरनि मिलियो दुहन की सोभा बनी ।
भानु प्रफुलित कवल परि उगैहैं दस रजनी घनी ॥२॥
पीन जान सुचार अनुपम लसत अदभ्रुत धोवती ।
कटिसूत्र कटिपट पीत कटि किंकनी मन को मोहती ॥३॥
बाजुबन्ध जराय के पहोंचें रतन पोंची भली ।
अस्ट दोय अँगुरनि अँगूठी यों भाँन की दुति दलमली ॥४॥
मणिहार मुक्ताहार सुदर स्याम अग परि राजई ।
मानु नवघन मैं सरस तारन की पाति सभ्राजई ॥५॥
ववु कढर अरन अधर सुनासिका अपीयाँ बडी ।
मनमत्य मन मथ कौ करत भौंहे कसी भ्रकुटी चढी ॥६॥
श्रवनन मैं कुडल लपि ललित छबि मैन की सुकची जीए ।
अलिकन की हलकनि ग्रीव चलनि सुपो वारि केसरि की कीए ॥७॥
सिरि मुकट अग सुवाम राजत जनकी की सुदर लली ।
मानु हरीव वैन्य कटि वैठा कवल की अदवुत कली ॥८॥
चलि सुपथ तजि के विपै भजि ऐसे रामगुपाल कौं ।
मन वच क्रम करि प्रीनिश्चिढि हरीया मखी प्रतपाल कौं ॥९॥[2]

### (३) चरणदास

ये अग्रदास जी क शिष्य विनोदी जी अथवा विनोद स्वामी के पौत्र शिष्य थे। अब तक इनका कोई छन्द प्रकाश में नहीं आया था। 'पदमुक्तावली' मे पहली बार इनका एक पद देखने मे आया है जिसमे प्रात समय की उत्थापन आरती का वर्णन है—

---

१. वही, छद सख्या ६३
२ पदमुक्तावली : छद सख्या ६६ ।

राग भैरू

जागीए श्री राम नृपति चुडामनी,
रवि कीयौ आगम निसि बिहानी ।।टेक।।
सूत माग बन्दीजन ऐ करें आसिषा ।
नीति अविचल रहौ राजध्यानी ।।टेक।।
केऊ सषी कर कनक झारी लाए सुगध,
कोऊ वासीद लीए सरजु पानी ।
केऊ सषी विवध्य के देत सोय लीए,
कोऊ अद्रस लीए खरी सयानी ।।१।।
जुग सषी छात्र लाये, कोऊ सषी चवर लीए,
कोउ मिलि जुगल के बसन आँनी ।
केउ सषी मधुर सुर राग पचम करें,
सपत सुखानि लीऐ सुलप बैनी ।।२।।
श्री जनक नदनी जी कैं श्रवननि धुनि परी,
जागि परि पिलग तें द्रग घुलानी ।।
मानु एह कवल मुदित भए रैनि कै,
मित्र की बात सुनि फुल फुलानी ।।३।।
अवधिवासी सबै दरस की तरस करै,
दुवारि ठाढे कहै गुन कहानी ।
जागीए श्री धीर रघुवीर करुनामई,
दास दासी परे चरन आँनी ।।४।।

## (४) बाल अली

इनका व्यावहारिक नाम बालकृष्ण नायक था—बालअली इनके साधन देह की सज्ञा थी। ये अग्रदास जी की पाँचवी पीढ़ी मे आते हैं। 'ध्यान मजरी' की रचना स० १७२६ मे हुई। अत यही उनका उपस्थितिकाल माना जा सकता है। इनकी ८ रचनाओ का पता लगा है। उनमे 'नेह प्रकाश' तथा 'सिद्धान्त तत्व दीपिका' विशेष महत्व की हैं। 'पदमुक्तावली' मे इनके दो पद सकलित हैं। एक मे आराध्ययुगल की प्रात कालीन शोभा का वर्णन है और दूसरे मे प्रिया प्रियतम की परस्पर आसक्ति का चित्रण है—

---

१. पदमुक्तावली, छन्द सख्या ६५ ।
२. वही, छद सख्या ८६ ।

(१) प्रात समैं रघुनन्दन की छवि देषि सषी अपने भरि नैन ।
आलस भरे जो भाँति ऊनींदे बोलत हैं कछु अटपटे बैन ॥टेक॥
वामैं अग श्री जनक नन्दनी बसन मरगजे भरे छवि अैन ।
नेह भरे मुसकात परसपरि बालअली हीए अति सुप दैन ॥
(२) भौरे ही रँग भरे दोऊ जागे ।
रग महल मैं श्री जनकनन्दनी रघुवर अति अनुरागे ॥ टेक॥
आलस भरे जु भाति उनीदे अरन नैन रस पागे ।
बालअली प्रभु रस बसि कीन्हे जैसे कनक सुहागे ।[1]

इन प्रसिद्ध रामभक्तों के अतिरिक्त उक्त सग्रह मे अन्य साधको के भी पद सकलित हैं । ये हैं—कवलानन्द (२, २५), बीठलदास (३०, ५५), गोकुलदास (५४), व्रजपुरी (७४), बिजैराम (७६), (७६), लघुकेसव (६८) और लाल गुलाम (६७, ६८) ।

नीचे इनका सक्षिप्त परिचय दिया जाता है—

## (१) कवलानन्द

भक्तमाल तथा अन्य भक्त चरितो मे इस नाम के किसी रामभक्त कवि का उल्लेख नही मिलता । साम्प्रदायिक परम्पराओ मे स्वामी रामानन्द के शिष्य सुरसुरानन्द के एक शिष्य केवलानन्द का नाम आता है ।[2] ये बालानन्द जी की गद्दी (जयपुर) के पूर्वाचार्यों मे हैं । निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि पद-मुक्तावली मे प्राप्त पद इन्ही का है या कवलानन्द नामधारी किसी अन्य सत का । ये रामभक्त थे यह निम्नांकित दोनो पदो के आधार पर निर्भ्रान्त रूप से माना जा सकता है—

( १ )

### राग आसावरी

नौंमी कै दिन नौवति बाजै सुत कौशल्या जायौ री ।
मान घडी दिन बीति गयौ सब सखियन मगल गायौरी ॥टेक॥
सबै बुलाय सोधना कीनी अपे भडार लुटायौ री ।
घडीक सौचि निगम यौं भाष्यौं रामचन्द्र ग्रह आये री ॥टेक॥

१. पदमुक्तावली : छन्द सख्या ६० ।

१०. भावासक्ति—

रांम दिवानी हो गई मैं तो रांम दिवानी हो।
भावै लोक हंसी करो, मेरे मन मानो हो॥
लोक कुटुंब परवार तज्यो लेहों थारग पानी हो।
स्वात बूंद रघुनाथजी तन सूं लसानी हो॥
प्रेम सुधारस सींचता नहीं मैं ध्यूं अघानी हो।
गावे मीरा व्याकुली हरि हाथ बेकानी हो॥[1]

मीराबाई के ये पद अधिकांशतः बीकानेर और जोधपुर के प्राचीन हस्तलेख संग्रहों से छिटपुट प्राप्त हुए हैं। राजस्थान के अनेक वृहद् ग्रंथागार अभी तक अनालोडित हैं। संभव है उनके मथन से मीरा के कुछ और पद प्राप्त हों जिनसे रामानन्दीय सम्प्रदाय के भक्तों तथा रामभक्तिधारा से उनके सम्बन्ध पर नया प्रकाश पड़ता हो।[2]

१. रा० शो० सं० चोपासनी (जोधपुर) हस्तलेख स० ८२९१ से संकलित।
२ श्री कल्याण सिंह शेखावत ने इनके सकलन में प्रशंसनीय प्रयास किया है। देखिये उनका शोध प्रबन्ध मीराबाई के प्रतिपाद्य विषय का विश्लेषणात्मक अध्ययन।

## नामानुक्रमणिका